स्वर्ण-भृंग-तारावलि वेष्टित,
गुंजित, पुंजित, तरल, रसाल,
मधुगृह से हम गगन-पटल में
लटके रहते विपुल-विशाल;

व्योम-विपिन में जब वसंत सा
खिलता नव-पल्लवित प्रभात,
बहते हम तब अनिल-स्रोत में
गिर तमाल-तम के से पात;

उदयाचल में बाल-हंस फिर
उड़ता अंबर में अवदात,
फैल स्वर्ण-पंखों से हम भी,
करते द्रुत मारुत से बात।

धीरे धीरे संशय से उठ,
बढ़ अपयश से शीघ्र अछोर,
नभ के उर में उमड़ मोह से
फैल लालसा से निशि-भोर;

इंद्रचाप सी व्योम-भृकुटि पर
लटक मौन चिंता से घोर,
घोष भरे विप्लव-भय से हम
छा जाते द्रुत चारों ओर।

पर्वत से लघु धूलि, धूलि से
पर्वत बन, पल में, साकार—

काल-चक्र से चढ़ते, गिरते,
पल में जलधर, फिर जल-धार;
कभी हवा में महल बनाकर,
सेतु बाँधकर कभी अपार,
हम विलीन हो जाते सहसा
विभव-भूति ही से निस्सार।

---

# रस-चषक

अलि हौं तौ गई जमुना-जल को सो कहा कहौं, बीर, बिपत्ति परी।
घहराय कै कारी घटा उनई, इतनेई में गागर सीस धरी ॥
रपट्यो पग, घाट चढ्यो न गयो, कवि मंडन, ह्वै कै बिहाल गिरी।
चिरजीवहु नंद को बारो, अरी, गहि बाँह गरीब ने ठाढ़ी करी ॥१॥

—मंडन

पर कारज देह को धारे फिरौ, परजन्य ! यथारथ ह्वै दरसौ ।
निधिनीर सुधा के समान करौ, सबही बिधि सज्जनता सरसौ ॥
घन आनँद, जीवनदायक हौ, कबौं मेरिऔ पीर हिए परसौ ।
कबहूँ वा बिसासी सुजान के आँगन मो अँसुवान को लै बरसौ ॥२॥

—घनानंद

तन की दुति स्याम सरोरुह, लोचन कंज की मंजुलताई हरैं ।
अति सुंदर सोहत धूरि भरे, छबि भूरि अनंग की दूरि धरैं ॥
दमकैं दँतियाँ दुति दामिनि ज्यों, किलकैं कल बाल-बिनोद करैं ।
अवधेस के बालक चारि सदा, तुलसी-मन-मंदिर में बिहरैं ॥३॥

—तुलसी

घोड़ा गिरयो घर-बाहर हीं महाराज कछू उठवावन पाऊँ ।
होय कहाँरन को जो पै आयसु डोली चढ़ाय इहाँ तक लाऊँ ॥

ऐंड़ो गिरयो बिच पैंड़ोइ माइँ चलै पग एक ना कैसे चलाऊँ ।
जीन धरौं कि धरौं तुलसी मुँह देहुँ लगाम कि राम कहाऊँ ॥४॥

—अज्ञात

गर्भ के अर्भक काटन को पटु धार कुठार कराल है जाको ।
सोई हौं बूझत राजसभा, धनु कै दल्यौ, हौं दलिहौं बल ताको ॥
लघु आनन उत्तर देत बड़ो, लरिहै मरिहै करिहै कछु साको ।
गोरो गरूर गुमान भरो, कहु कौशिक, छोटो सो ढोटो है काको ॥५॥

—तुलसी

हाथिन सों हाथी मारे, घोरे घोरे सों सँहारे,
रथनि सों रथ बिदरनि बलवान की ।
चंचल चपेट चोट चरन चकोट चाहें,
हहरानी फौजें भहरानी जातुधान की ॥
बार बार सेवक-सराहना करत राम,
तुलसी सराहै रीति साहेब सुजान की ।
लाँबी लूम लसत लपेटि पटकत भट,
देखौ, देखौ, लषन, लरनि हनुमान की ॥६॥

—तुलसी

इंद्र जिमि जंभ पर, बाड़व सु अंभ पर,
रावन सदंभ पर रघुकुलराज हैं ।
पौन बारिबाह पर, संभु रतिनाह पर,
ज्यों सहसबाहु पर राम द्विजराज हैं ॥

दावा द्रुमदंड पर, चीता मृगझुंड पर,
भूषण, बितुंड पर जैसे मृगराज हैं।
तेज तम-अंश पर, कान्ह जिमि कंस पर,
त्यों मलेच्छ-बंस पर सेर सिवराज हैं ॥७।

—भूषण

संपति सुमेर की कुबेर की जु पावै, ताहि
तुरत लुटावत, बिलंब उर धारै ना।
कहै पदमाकर, सो हेम हय हाथिन के
हलके हजारन के बितर बिचारै ना॥
गंज गज बकस महीप रघुनाथ राव
पाय गज धोखे कहूँ काहू देइ डारै ना।
याही डर गिरिजा गजानन को गोइ रही
गिरि तें, गरे तें, निज गोद तें उतारै ना ॥८॥

—पद्माकर

ओझरी की झोरी काँधे आँतनि की सेल्ही बाँधे,
मुंड के कमंडलु खपर किए कोरि कै।
जोगिनी झुटुंग झुंड झुंड बनी तापसी सी,
तीर तीर बैठीं सो समर सरि खोरि कै॥
सोनित सोँ सानि सानि गूदा खात सतुआ से,
प्रेत एक पियत बहोरि घोरि घोरि कै।

तुलसी बैताल भूत साथ लिए भूतनाथ,
हेरि हेरि हँसत हैं हाथ हाथ जोरि कै ॥६॥
—तुलसी

लागि लागि आगि भागि भागि चले जहाँ-तहाँ,
धीय को न माय बाप पूत न सँभारहीं।
छूटे बार बसन उघारे धूम धुंध अंध,
कहैं बारे बूढ़े बारि बारि बार बार हीं॥
हय हिहिनात भागे जात घहरात गज,
भारी भीर ठेलि पेलि रौंदि खौंदि डारहीं।
नाम लै चिलात बिललात अकुलात अति
तात तात तौंसियत झौंसियत झारहीं ॥१०॥
—तुलसी

लीन्हों उखारि पहार बिसाल चल्यो तेहि काल बिलंब न लायो।
मारुतनंदन मारुत को, मन को, खगराज को बेग लजायो॥
तीखो तुरा तुलसी कहतो पै हिए उपमा को समाउ न आयो।
मानो प्रतच्छ परब्बत की नभ लीक लसी कपि यों धुकि धायो॥११॥
—तुलसी

जा थल कीन्हें बिहार अनेकन, ता थल काँकरि बैठि चुन्यौ करैं।
जा रसना सों करी बहु बातन, ता रसना सों चरित्र गुन्यौ करैं॥
आलम, जौन से कुंजनि में करी खेल, तहाँ अब सीस धुन्यौ करैं।
आँखिन में जे सदा रहते, तिनकी अब कान कहानी सुन्यौ करैं।१२।
—आलम

या लकुटी अरु कामरिया पर राज तिहूँ पुर को तजि डारौं।
आठहु सिद्धि नवौ निधि के सुख नंद की गाय चराय बिसारौं॥
नैनन सों रसखान जबै ब्रज के बन बाग तड़ाग निहारौं।
कोटिन वे कलधौत के धाम करील के कुंजन ऊपर वारौं॥१३॥

—रसखान

मानुष हौं तो वही रसखान बसौं सँग गोकुल गाँव के ग्वारन।
जौ पसु हौं तो कहा बसु मेरो चरौं नित नंद की धेनु मँझारन॥
पाहन हौं तो वही गिरि को जो कियो हरि छत्र पुरंदर-धारन।
जौ खग हौं तो बसेरो करौं मिलि कालिँदि-कूल कदंब की डारन॥१४॥

—रसखान

---

# टिप्पणी

## कबीरदास

[कबीर का जन्म मगहर (जिला बस्ती) में हुआ था। कब हुआ था, इसका निश्चय नहीं। कोई संवत् १४५६ में मानते हैं और कोई सवत् १४६७ में। कबीर मुसलमान जुलाहे थे। उनके पिता का नाम नूरुद्दीन और माता का नीमा कहा जाता है। जब उनकी अवस्था थोड़ी ही थी, उनका पिता परिवार सहित काशी चला आया। कुछ लोग उनका जन्म लहरतारा (काशी) में ही मानते हैं। वहाँ वे साधुओं के सत्संग में रहने लगे। अपना सारा रहन-सहन उन्होंने हिंदुओं के ऐसा कर लिया। उनके हृदय में वैराग्य जग गया था। उनकी जिज्ञासा बहुत बढ़ने लगी। स्वामी रामानंदजी उन दिन काशी में थे। कबीर ने उन्हें अपना गुरु बनाया। उन्होंने सूफियों का भी सत्संग किया था। उन्होने अपना अलग पंथ चलाया जिसमें वेदांत और सूफी मत के आधार पर सबकी एकता सिद्ध की गई थी। यही कबीर-पंथ कहलाया। कबीर की शिक्षाएँ बीजक ग्रंथ में संगृहीत हैं। बीजक में तीन प्रधान खंड हैं—साखी, सबद और रमैणी। हिंदू-मुसलमान दोनों ने कबीर की शिक्षाएँ ग्रहण कीं और दोनों ही के धर्म-पुरोहितों ने उनका विरोध किया। सिकंदर लोदी के पास जब फर्याद पहुँची तो उसने उन्हें काशी से निकलवा दिया। फिर वे मगहर चले गए और वहीं सं० १५७५ में उनकी मृत्यु हुई।]

## ( १ ) साखी

दे० १-१५—साखी–साक्षी, सबूत। संतो ने अपने दोहों में परमात्मा का सबूत दिया है इसलिये उनके दोहे साखी कहाते हैं। माली–काल के लिये अन्योक्ति। बाढ़ी–बढ़ई (काल)। तरवर–वृक्ष, शरीर। डोलन लाग–बुढ़ापे का कंप। पंखेरू–पक्षी, प्राण। फागुन–पतझड़ का महीना (काल)। रूना–रोया। पीले थाहिं–पीले होते जाते हैं। कस्तूरी का मिरग–इस मृग की नाभि में कस्तूरी की थैली रहती है। लेकिन यह स्वयं इस बात को नहीं जानता और बास को सूँघता फिरता है कि यह सुगंधि कहाँ से आ रही है। जलहरि–जलधर, जलाशय। जिभ्या–जिह्वा। बासिक–वासुकि, सर्प। जिसी–जैसी। जिमीं–पृथ्वी। पाँणी–पानी। थोथा–खाली, जिसमें छिलका या भुस ही भुस हो। लहँड़े–झुंड। लाल–एक मणि।

दे० १६-३८—दंड–दुःख। खूँदन–कुचला और खोदा जाना। बनराइ–वनराजि। करगस–बाण। कर ऊँचा होना–दान देना। दिया–दान। उलीचिए–बाहर फेंकिए। खंखर–वीरान। भरे भरि–भर भरकर। सरीराँ–शरीर से। जगाती–महसूल लेनेवाला।

## ( २ ) सबद

सबद–गाने की चीज, पद। संतों का मत है कि भीतर परमात्मा अपना शब्द उच्चारण करते रहते हैं। इसी को अनहद शब्द कहते हैं। संतों के गानों में इसी शब्द का प्रकाश रहता है इसी लिये वे भी शब्द या सबद कहलाते हैं।

१—भुलायगा–भूल गया, धोखा खा गया।

२—आतम–आत्मा। डिंभ–दंभ।

३—जिह–जिसने। गये–नाश हुए।

४—बिलोवसि–मथता है। माँजसि–धोता है। कौन गुना–क्या लाभ या किस हेतु। मलनाँ–मलिन। लौकी–तूँबी।

५—भावे इ०–चाहे जान या न जान। सचु–सुख। डहके–बहकाए।

६—बागड़ देस–रेगिस्तान, यह संसार। दाझन–जलना। हंसा–जीव। देस मालवा–मालवा की भूमि बड़ी उपजाऊ है, सिंचाई के लिये भी अच्छा सुबीता है; पारमात्मिक जीवन। घरहीँ–हृदय में स्थित परमात्मा में। गूँगे का गुड़ गूँगै जाँनाँ–परमात्मा के मिलने का आनंद उसी प्रकार नहीं कहा जा सकता जैसे गूँगा गुड़ खाकर उसका स्वाद नहीं बतला सकता।

## मलिक मुहम्मद जायसी

[ मलिक मुहम्मद प्रसिद्ध सूफी फकीर शेख मोहिउद्दीन के शिष्य थे। जायस में रहने के कारण ये जायसी कहलाते हैं। ये एक आँख के काने और एक कान के बहरे थे। इन्होंने सं० १५६७ के लगभग शेरशाह के समय में अपना प्रसिद्ध ग्रथ पद्मावत रचा। वेदांत के मत का विवेचन करते हुए इन्होंने एक ग्रथ अखरावट भी लिखा है। ]

## गोरा बादल की वीरता

पृ० ७. गोरा बादल—गोरा चित्तौर के राजा रत्नसेन का सामंत

था। इतिहास में बादल उसका भतीजा माना गया है, परंतु जायसी ने पुत्र माना है। कथा चलती है कि दिल्ली का सुलतान अलाउद्दीन राजा रत्नसेन की स्त्री पदमावती की अनुपम सुंदरता पर मुग्ध था और उसे प्राप्त करना चाहता था। इसलिये उसने चित्तौर पर आक्रमण किया पर विजय होती हुई न दिखाई दी। अलाउद्दीन को अब छल सूझा। उसने संधि का प्रस्ताव भेजा। गोरा-बादल ने राजा को सावधान रहने की चेतावनी दी पर उसने ध्यान न दिया। सुलतान चित्तौर गढ़ में अतिथि होकर आया था। रत्नसेन उसको पहुँचाने के लिये अंतिम फाटक तक गया। वहाँ से उसे मुसलमान कैद करके दिल्ली ले आए। अब पदमावती ने गोरा-बादल की शरण ली। उन्होंने भी एक छल सोचा। सुलतान को खबर दी गई कि पदमावती आएगी सही पर रानी के योग्य ठाठ के साथ। वह पहले कैदखाने में राजा से मिलकर चित्तौर की कुंजी सौंपेगी तब शाही हरम में जायगी। सुलतान ने इस शर्त पर राजा को छोड़ना स्वीकार किया। पाँच सौ डोलियों में सहेलियों के स्थान पर हथियारबंद सिपाही, और ले जानेवाले कहार भी सिपाही, रखे गए। पदमावती की डोली में उसकी जगह एक लोहार को बिठाया गया।

बँदि–बंधन। जस–जैसे ही कि। कुँवर–राजपूत सरदार जो पालकियों में थे। मिरिग–मृग (मुसलमान)। गोहारी–पुकार। कटक–सेना। असूझ–दिखाई नहीं देता था। कारी–कालिमा, अंधकार। फिरि–मुड़कर, पीछे ताककर। गहन छूटि पुनि चाहै गहा–ग्रहण छूटकर अब फिर ग्रहण लगना चाहता है। लोपत–छिपाता

हुआ। गोइ–गोय, गद। जोरा–खेल का जोड़ा या प्रतिद्वंद्वी, या बल के साथ। चौगान--गेंद मारने का डंडा। सीस-रिपु–रिपु-सीस, शत्रु का सिर। हाल–कप, हलचल। अगमन–आगे। तुइ इ०–बादल का कथन। आउ भरी इ०–पूरी आयु पा ली और भोग ली। पूजी–समाप्त हो गई। बूझी–समझकर। समदि–भेंटकर। पूरुष–योद्धा। सुल-तानी–सुलतान का। मसि–अंधकार। दिन–दिन में ही।

पृ० ८. हाँका–ललकारा। साका–महान् वीरतापूर्ण कार्य। गोरा–( क ) गोरा सामंत, ( ख ) श्वेत। ओनई–उमड़ी। हरद्वानी–हलद्वान की तलवार प्रसिद्ध थी। सेल–भाला। बानी–कांति, चमक। गोरै–गोरा ने। स्योँ–साथ। कूँड़–लोहे की टोपी जो लड़ाई में पहनी जाती है। बगमेल–घोड़ों की मुठभेड़। गज-पेल–हाथियों की रेल-पेल। जूझ—युद्ध। अधर धर मारै–धड़ या कबंध आकाश में वार करता है। कहा जाता है कि कबंध आकाश में लड़ते हैं। कंध–धड़ ही धड़। निरारै–बिल्कुल, यहाँ से वहाँ तक (अवध)। भोगी–जो भोग-विलास करनेवाले सरदार थे। भारत–घोर युद्ध। कुँवर–गोरा के साथी राजपूत। निबरे–समाप्त हुए। गोरै–गोरा ने। देख–देखा। बूझा–समझा। सामुँह–सामने। रन मेला–युद्ध आरंभ किया। ठटा–ठठ, समूह। करवारू–करवाल, तलवार। स्योँ–साथ। टूटै–कटकर गिर जाता है। निनारे–अलग। माढ–मटके। चाँचरि–होली का नाच।

पृ० ९. धूका–झुका। भभूका–अँगारे सा लाल। करहु एहि हाथ–इसे पकड़ो। रतन–राजा रतनसेन। पदारथ–अर्थात् पदमावती।

छेका–घेरा। गूँजत–गरजता हुआ। टेका–पकड़ा। पलटि सिंघ... आवा–जहाँ से आगे बढ़ता है वहाँ पीछे हटकर फिर नहीं आता। बोलै बाँहाँ–(वह मुँह से नहीं बोलता है) उसकी बाँहें खड़कती हैं। धरावा–पकड़ाता है। घिसियावा–घिसियावें, घसीटें। सौहहिं–केवल सामने। रतनसेन जो...गात–रत्नसेन जो बाँधे गए इसका कलंक गोरा के शरीर पर लगा हुआ है। रुधिर–रुधिर से। रात–लाल अर्थात् कलंकरहित। सरजा–अलाउद्दीन का एक दैवी-शक्ति-संपन्न सरदार। बाजा–भिड़ा। बरियारू–बलवान्। साँग–भाला। काढ़ेसि हुमुकि–सरजा ने जब भाला जोर से खींचा। खसी–गिरी। रावन राव–राजाओं का राजा। तुरय–घोड़ा। अंत त इ०–आखिर गिरकर सिर को धूल में भरना ही है। सरजै–सरजा ने। घाऊ–आघात। जनु परा निहाऊ–मानो निहाई पर पड़ा (अर्थात् साँग को न काट सका)। डाँड़ा–खड्ग। गाजा–बिजली।

पृ० १०. हठि–जोर से। सदूर–शार्दूल (सरजा)। लागि–मुठभेड़ या युद्ध में। बरिबंडा–बलवान्। तस बाजा–ऐसा आघात पड़ा। ढाँठर–ठठरी। तासू–उसका (गोरा का)। फिरा संसारू–आँखों के सामने संसार न रह गया। नियराना–पास पहुँचा। सुर पहुँचावा पान–देवताओं ने पान का बीड़ा दिया, देवता युद्ध में मरे वीरों का सत्कार करते हैं।

## सूरदास

[ सूरदास का जन्म संवत् १५४० के लगभग मथुरा और आगरा के बीच रुनकता गाँव में हुआ था। ये सारस्वत ब्राह्मण बताए जाते

हैं पर अनेक लोग इन्हें चंद वरदाई के वंशधर मानते हैं। ये बहुत दिनों तक निराश्रय फिरते रहे। एक बार कुएँ में गिर पड़े, छः दिन तक वहीं पड़े रहे। आखिर निस्सहायों के सहाय भगवान् ने कृष्ण-रूप में इन्हें दर्शन दिए और कुए से बाहर निकाला। उस समय इनकी दृष्टि भी खुल गई। सूरदास ने वर माँगा कि जिस दृष्टि से आपको देखा है उससे साधारण चीजें न देखनी पड़ें और सदा आपका ध्यान हृदय में रहे। इसी से सूरदास फिर अंधे हो गए। अपने प्रभु की लीलाभूमि में इन्होंने आश्रम बनाया। ये बड़े भक्त कवि हुए। ये सवा लाख पदों के रचयिता प्रसिद्ध हैं। पर अभी तक इनके मुश्किल से छः हजार पद मिलते हैं, जो 'सूरसागर' में संगृहीत हैं। गोसाईं विट्ठलनाथजी ने आठ प्रसिद्ध कृष्णभक्त कवियों की अष्टछाप नामक मंडली स्थापित की थी जिसमें उन्होंने सूरदास को सबसे पहला स्थान दिया।]

## पद

१-३—रागी–प्रेमी। जातना–यातना, पीड़ा। करो–पालन करो। नार–नाला। पन–प्रण। झगरो–यह सब झगड़ा है। अनत–अन्यत्र। करील–एक काँटेदार झाड़ी।

४-१६—बार–देर। गुहत–गूँथते हुए। ओंछत–पोंछते हुए। धौरी—धवली, श्वेत। साध–अभिलाषा। लौनी–माखन। बज्र–हीरा। केहरि-नख–बाघ के नाखून। आहि–है। लवनी–नवनीत। सबारे–सबेरे। आरि–हठ। कोहि–क्रोध। गुसैयाँ–मालिक, राजा। हम तें–हमसे बढ़कर। रूहठि–खेल में झूठ या कपट का व्यवहार।

लावत पाप–दोष लगाते हैं। घिरयो–धमकाया। चबाई–चुगलखोर। धूत–धूर्त्त। बूझी ग्वालिनि–गोपी ने पूछा। उकठि–सूखकर।

## गोस्वामी तुलसीदास

[ गोसाईंजी की शिष्य-परंपरा में उनका जन्म-संवत् १५५४ माना जाता है। शिवसिंह सेंगर ने १५८३ में इनका जन्म होना लिखा है। ये राजापुर के पं० आत्माराम के पुत्र थे। इनकी माता का नाम हुलसी था। वेणीमाधवदास के मूल गोसाईंचरित में लिखा है कि इनके पेट ही से दाँत उग आए थे और इनको जन्म देकर इनकी माता मर गई थी। एक दासी ने पाँच वर्ष तक इनका पालन किया। साँप काटने से वह भी मर गई। कुलक्षण समझकर इनके पिता ने इन्हें त्याग दिया तब नरहर्यानंदजी ने इनको पाला-पोसा और इनके सब संस्कार किए। इन्होंने इनका नाम तुलसीदास रखा। इनका पहला नाम रामबोला था। शेष-सनातनजी के पास काशी में इन्होंने विद्या प्राप्त की। आगे चलकर इनका विवाह भी हुआ। एक बार ये अत्यंत प्रेम के कारण अपनी स्त्री के पीछे पीछे अपनी ससुराल को दौड़े गए। इस पर इनकी स्त्री ने इन्हें फटकारा जिससे इन्हें वैराग्य हो गया। इन्होंने सारे भारत का भ्रमण किया और रामचरितमानस तथा गीतावली सरीखे कई अनुपम ग्रंथ लिखे। इनकी मृत्यु काशी में स० १६८० में हुई।]

### ( १ ) भरत-मिलन

पृ० १८. चतुरंग सेन—चतुरंगिणी सेना, जिसमें पैदल, घुड़सवार, रथ और हाथी ये चार अंग होते हैं। खभारू—क्षोभ, खलबली।

पृ० १६. गजाली-हाथियों की पंक्ति। ससि-चंद्रमा ने तीनों लोकों के जीतकर राजसूय यज्ञ किया। अपने वैभव के मद में उसने अपने गुरु बृहस्पति की स्त्री तारा के हरकर उसके साथ अनीति की जिससे बुध उत्पन्न हुआ। इस पर देवताओं ने चंद्रमा पर चढ़ाई की। राक्षस चंद्रमा की तरफ से लड़े। युद्ध का जब अंत न दिखाई दिया तो ब्रह्मा ने बीच-बिचाव किया। चंद्रमा के तारा लौटा देनी पड़ी, पर बुध उसे मिल गया।

नहुष—ये बड़े न्याय-निपुण तथा ज्ञानी राजा थे। इंद्र पर एक बार ब्रह्महत्या का दोष लगा और वह छिप गया। नहुष के इंद्र-पद दिया गया। मद में आकर इन्होंने बुरी वासना से इंद्राणी के अपने पास बुला भेजा। बृहस्पति के कहने से इंद्राणी ने कहला भेजा कि यदि ब्राह्मणों से अपनी पालकी उठवाकर आओ तो तुम्हें स्वीकार करूँ। नहुष ने ऐसा ही किया। ब्राह्मण चल नहीं सकते थे। नहुष ने कहा 'सर्प सर्प' ( जल्दी चलो, जल्दी चलो )। इस पर ब्राह्मणों ने क्रुद्ध होकर शाप दिया कि जा, सर्प हो जा और नहुष सर्प हो गए। इंद्राणी के सतीत्व की रक्षा हुई।

वेन—यह राजा जन्म ही से बड़ी दुष्ट प्रकृति का था। इससे तंग आकर इसके पिता ने वानप्रस्थ ले लिया। जब इसे राजगद्दी मिली तो यह बड़ा उत्पात मचाने लगा। विष्णु के स्थान पर यह अपनी पूजा चलवाने लगा। ब्रह्मर्षियों ने इसे बहुत समझाया पर जब इसने एक न माना तो उन्होंने शाप देकर इसे भस्म कर दिया।

सहस्रबाहु—यह एक बार आखेट करते करते जमदग्नि के आश्रम पर जा पहुँचा। मुनि ने इसका राजोचित सम्मान किया जिसे देख-कर सहस्रबाहु दंग रह गया। जब सहस्रबाहु ने जाना कि मुनि के पास कामधेनु है जिससे उन्हें किसी बात की कमी नहीं तो उसने उनसे उसे माँगा। माँगने पर न मिली तो वह जमदग्नि को मारकर उसे ले चला। गऊ तो छूटकर इंद्रलोक को भाग गई परंतु परशुराम ने क्रुद्ध होकर सहस्रबाहु के सहित क्षत्रियों का २१ बार संहार करके इस अपमान का बदला लिया। उन्होंने यज्ञ करके अपने पिता को जीवित भी कर लिया।

सुरनाथ—एक बार इंद्र ने खड़े होकर बृहस्पति के आने पर उनका स्वागत नहीं किया। बृहस्पति के अप्रसन्न होकर चले जाने पर दैत्यों ने देवताओं पर आक्रमण किया और उन्हें स्वर्ग से खदेड़ दिया। फिर देवता बृहस्पति ही की शरण गए तब उन्होंने उपाय बताया।

त्रिशंकु—अपने ऐश्वर्य्य के गर्व से त्रिशकु सशरीर स्वर्ग जाना चाहता था। विश्वामित्र ने तपोबल से उसे स्वर्ग की ओर भेजा। देवताओं ने उसे नीचे ढकेला। इससे वह बीच ही में टँगा रह गया।

पृ० १६-२०—रजायसु-राजादेश, आज्ञा। भाथा–तरकस। प्रवान–प्रमाण। अँचवत–पीते ही। मातहिँ–मत्त हो जाते हैं। तरनि–सूर्य। मकु–चाहे। आन–दुहाई।

पृ० २१—मंदाकिनी–गंगा। खोरी–बुराई, दोष। जल-अलि–मौंतुवा, एक काला कीड़ा जो पानी पर तैरता रहता है।

पृ० २२—ईति–अतिवृष्टि, अनावृष्टि, चूहे, टिड्डीदल, तोते और पास के राजे—ये छः कृषि के विघ्न। खेरा–छोटा ग्राम, पुरवा। खगहा–गैंडा। चक=चकवा।

पृ० २३-२४—परमारथु–मोक्ष। तून–तरकस। गुदरत–अलग रहना। चग–पतंग, गुड्डी। निषंग—तरकस। गाँडर ताँती–वीरन या खस की जड़ की ताँत।

पृ० २५—सुरगन सभय धुकधुकी धरकी–डर से देवताओं की छाती धड़कने लगी कि न हो राम अयोध्या लौट जायँ और देवद्रोही रावण न मारा जाय।

## ( २ ) चातक-प्रेम

पृ० २५—लटो-विकृत हो गई है, जिससे आवाज अच्छी तरह नहीं निकलती। परुष पाहन–कठोर पत्थर, ओले। कुलिस–वज्र। एक–निराला।

पृ० २६—चरग–बाज की जाति का एक शिकारी पक्षी, चरख। ऊख–ऊष्म, गरम।

# नरोत्तमदास

[ 'शिवसिंहसरोज' में नरोत्तमदास का संवत् १६०२ में वर्तमान रहना कहा गया है। ये सीतापुर जिले के वाड़ी नामक कसबे के निवासी थे। मिश्रबंधुओं ने अनुमान किया है कि ये कान्यकुब्ज ब्राह्मण थे। इनका सुदामाचरित्र बहुत सरस तथा हृदयग्राही है। इस संग्रह में यह ग्रंथ संक्षेप से दिया गया है। इसके वर्णन बिल्कुल यथातथ्य

एवं स्वाभाविक और इसी कारण अत्यंत प्रभावशाली हैं। भाषा भी बहुत शुद्ध है।]

## सुदामा-चरित्र

पृ० २७—निरद्वंद-निश्चिंत। सिद्धि करौ-जाओ। मंगलाकांक्षा से प्रस्थान करने को सिद्धि करना कहा जाता है। पन-अवस्था। कोदो-सवाँ-कोद्रव और श्यामाक, कदन्न।

पृ० २८—पेलि-ठेलकर, जबर्दस्ती। कनावड़ो-अहसानमंद। जक-बर्राहट। छड़िया-छड़ी लिए हुए द्वारपाल। बाली-अनाज की बाल। बूट-चने का पौधा।

पृ० २९—आहि-है। लटी-जीर्ण। उपानह-जूता। सामा-सामान, सामग्री। दुख सानै-दुखी होवे।

पृ० ३०—अछोट-बड़ी। तंदुल-चावल। दुइ लोक बिहारी-दो लोकों की संपत्तिवाला या स्वामी। धन्य, कहा कहिए...पावन कीनो-सुदामा को बिदा करते समय कृष्ण का कथन। पठवनि-बिदा करने का ढंग। कर ओड़त फिरे—( माँगने के लिये ) हाथ फैलाते फिरे। झखत-दु:खित होते हुए। गयंद-गजेंद्र, श्रेष्ठ हाथी। गौतम रिषि को नाउँ-किसी अनजान नगर में जाने से पहले आपत्तियों से रक्षा के निमित्त गौतम ऋषि का स्मरण किया जाता है। सुदामा ने अपने नगर को, जिसमें इसी बीच विश्वकर्मा ने कृष्ण के आज्ञानुसार फेरफार कर दिया था, पहचाना नहीं।

पृ० ३१—संभ्रम-भ्रम, आश्चर्य। मझायो-छान डाला। पूछि भे-पूछ चुके। टोटनी-टोंटी। बेँट-छुरी का वह भाग जो हाथ में पकड़ा

जाता है। सौ टूक-सौ टुकड़ों का। वहौ-वह भी। पावौ-खाट के पैर। पाटी-खाट की लकड़ी। डोँड़न की माला-बड़ी इलायची के आकार के एक प्रकार के फलों की माला। ताक-ताक ( आले ) पर। चामीकर-सुवर्ण। हो न-नहीं था। लाहु-लाभ। वाहि-उस ( स्त्री ) को। उढाय लयो-बनवा लिया। लूम-पूँछ। बनवारी-जगल में घूमनेवाली।

## अब्दुर्रहीम खानखाना 'रहीम'

[ इनका जन्म सं० १६१० में हुआ था। ये अकबर के अभिभावक बैरम खानखाना के पुत्र थे। ये बड़े कवि और दानी थे। गंग कवि को इन्होंने एक बार छत्तीस लाख रुपए का पुरस्कार दिया था। इन्होंने संस्कृत, हिंदी और फारसी सभी भाषाओं में अच्छी कविता की है। इनके दोहे और बरवै प्रसिद्ध हैं। बरवै छंद में इन्होंने नायिका-भेद भी लिखा है। इनकी गोसाईं तुलसीदासजी से बड़ी घनिष्ठता थी। ये अकबरी दरबार के रत्न थे। ये अकबर के सेनापति और मत्री भी थे। पीछे ये जहाँगीर के विरुद्ध हो गए थे जिससे कैद कर लिए गए और इनकी जागीर छीन ली गई। पर फिर इन्हें क्षमा मिल गई। सं० १६८६ में ये विद्रोही महाबतखाँ के विरुद्ध भेजे गए। परंतु मार्ग ही में, दिल्ली में, इनका स्वर्गवास हो गया। ]

### ( १ ) दोहा

दो० १·१२— अच्युत-चरन-तरंगिनी-अच्युत विष्णु का एक नाम है। पुराणों में गंगा का विष्णु के चरणों से निकलना कहा गया है।

शिव के सिर पर भी वे विराजती हैं। हरि (विष्णु) न बनायो—क्योंकि उस दशा में गंगा को मेरे चरणों पर रहना पड़ेगा। बनायो—बनाइयो। इंदव-भाल—( चंद्रमा है जिसके ललाट पर ) शिव बनाना जिससे तुम मेरे सिर पर ही रहो। मुनि-पत्नी—अहल्या। पत्र-दल, पँखड़ी। पितहिँ—अर्थात् जल को। सकुचि...सीत—सिकुड़कर चद्रमा के शीत को जल में उसकी वृद्धि के लिये पड़ने देता है। पिता-पुत्र में इतनी प्रीति है कि परकीय वैरभाव का कोई फल नहीं होने पाता। अनखाए—बिना खाए। अनखाय—क्रुद्ध हो। सेस—( १ ) शेषनाग, ( २ ) बचा खुचा।

## ( २ ) बरवै

६–६—घुरवा—घोर अर्थात् गर्जन। ऊधो—उद्धव, कृष्ण के सखा जिन्हें कृष्ण ने विरह-व्याकुल गोपियों को समझाने के लिये भेजा था। यह संदेसवा—कृष्ण को भुलाकर निर्गुण परमात्मा का ध्यान करना और योग-साधना करना। अकह कहान—अकथ कहानी। बसु आस—आठों दिशाएँ।

# बिहारीलाल

[ बिहारीलाल का जन्म ग्वालियर के पास बसुआ-गोविंदपुर गाँव में संवत् १६६० के लगभग हुआ माना जाता है। बचपन में ये बुँदेल-खंड में रहे और जवानी में अपनी ससुराल, मथुरा में। ये जयपुर के मिर्जा राजा जयसाह ( महाराजा जयसिंह ) के आश्रय में रहते थे। इन्हीं के कहने पर इन्होंने वे सात सौ के लगभग दोहे रचे जो इनकी सतसई में संगृहीत हैं। बिहारी-सतसई इतना गंभीर ग्रंथ बना कि

इस पर दर्जनों टीकाएँ हो चुकी हैं और नई नई होती जा रही हैं। इनका मृत्यु-काल सं० १७२० के आस-पास माना जाता है।]

## दोहे

पृ० ३५. स्यामु—( १ ) कृष्ण, ( २ ) काला रंग, ( ३ ) पाप। हरित-दुति—( १ ) फीका, कम सुंदर, ( २ ) हरा रंग, ( ३ ) जिसका प्रभाव हर लिया गया हो। अनाकनी—आनाकानी। दई दई—दैव दैव। दई दई—दैव ने जो दी है। जग-बाइ—दुनिया की हवा। अएरि—अंगीकार करके।

पृ० ३६. कनकु—( १ ) धतूरा, ( २ ) सोना। अपत—अपत्र, बिना पत्तों की। बीचु—फर्क।

पृ० ३७. अरक—आक का पेड़। अरक—सूर्य्य। उदोतु—उद्योत, प्रकाश। भज्यौ—भागा। भज्यौ—भजन किया। बरिया—अवसर। करिया—कर्णधार। औथरौ—छिछला। बाइ—बावली। श्रुति—वेद, जो पीढ़ी दर पीढ़ी सुनकर के याद होते आ रहे हैं। सुम्रत्यौ—स्मृति। निसक ही—दुर्बल ही को। छायाग्राहिनी—राक्षसी जो जल में के प्रतिबिंब के सहारे बिंब (असल) वस्तु को खींचकर चट कर जाय। इसी प्रकार की एक राक्षसी लंका के पास समुद्र में रहती थी जो आकाश-मार्ग से लंका जानेवालों को भी खा जाया करती थी। हनुमान् पर जब इसने अपना बल दिखाना चाहा तो उन्होंने इसे मार डाला।

पृ० ३८. ओड़—मिट्टी खोदनेवाली एक जाति जो गधे पर मिट्टी ढोती है। बै-नै—वय-नदी, नई उमर रूपी नदी। कहलाने—कातर, व्याकुल। चिनगी चुगै अँगार की—कहते हैं कि चकोर जलते हुए अँगारे खा जाता है।

पृ० ३६. बृषभानुजा–( १ ) बृषभानु की पुत्री, राधा। ( २ ) बृषभ या बैल की अनुजा। हलधर–( १ ) बलदेव, ( २ ) हल चलानेवाला बैल।

## पद्माकर भट्ट

[ पद्माकर मोहनलाल भट्ट के पुत्र थे। ये तैलग ब्राह्मण थे। इनका जन्म सं० १८१० में, बाँदे में, हुआ था। पद्माकर के पिता भी कवि थे। पुत्र में यह गुण कई गुना होकर आया। ये कई राजा-महाराजाओं के यहाँ से सम्मानित हुए थे। अधिकतर ये जयपुर दरबार में रहे। महाराजा प्रतापसिंह और उनके पीछे उनके पुत्र जगत्सिंह इन्हें बहुत मानते थे। जगत्सिंह के नाम पर इन्होंने जगद्विनोद बनाया। सं० १८५६ में ये महाराजा रघुनाथ राव के यहाँ गए। उनके यहाँ इनका बड़ा सम्मान हुआ था। कुछ दिनों ये उदयपुर, ग्वालियर और बूँदी में भी रहे थे। बृद्धावस्था में ये, बहुत रुग्ण होने के कारण, कानपुर में गंगातट पर बस गए। वहीं इन्होंने गंगालहरी बनाई। ८० वर्ष की अवस्था में इनका शरीर-पात हुआ। ]

### गंगा-स्तव

पृ० ४०—कूरम—कूर्मावतार। कोल—वाराहावतार। पृथ्वी का कूर्म ( कछुए ) की पीठ पर, सुअर के दाँत पर और शेष-नाग के सिर पर रहना पुराणों में कहा गया है। रजत-पहार—कैलास। पंचभूत—पंचभूतों का बना शरीर, बार बार शरीर धारण। भूतन को पति—महादेव। तन ग्यारह—महादेव के ग्यारह रूप माने गए हैं। भव शूल—संसार का दुःख। त्रिशूल देत—महादेव बनाते।

पृ० ४१-४२—गरद कीन्हें—धूल में मिला दिए। बुटना—भागना। सँघाती—साथी। घुटना—दम घुटकर मर जाना। दीह—दीर्घ, बड़े। लुटना—लूटा जाना, नष्ट हो जाना।

## हरिश्चंद्र

[ बाबू हरिश्चंद्र का जन्म सं० १९०७ के भाद्रपद की शुक्ला सप्तमी को, काशी में, हुआ था। ये प्रसिद्ध सेठ अमीचंद के वंशज थे। इनके पिता का नाम गोपालचंद था जो अच्छे कवि और चालीस ग्रंथों के रचयिता थे। पिता के गुण पुत्र में आए। छः वर्ष की अवस्था में ही ये कविता करने लगे थे। इन्होंने पेनीरीडिंग रूम, तदीय समाज आदि कई संस्थाओं की स्थापना की थी और कविवचनसुधा, हरिश्चंद्र-चंद्रिका और हरिश्चंद्र-मेगजीन नामक पत्र-पत्रिकाएँ निकाली थीं। सं० १९२७ में ये ऑनरेरी मजिस्ट्रेट बनाए गए। इन्होंने बीसियों नाटक लिखे और अनुवाद किए। इनकी कविता और उपाख्यान तथा निबंधों की कुछ गिनती नहीं। ये बड़े उदार व्यक्ति थे। व्यय में संयम न रखने के कारण इनको अंत में धन-संकट उठाना पड़ा। इनका हिंदी भाषा का प्रेम अगाध था। राजा शिवप्रसाद फारसी मिली भाषा के पक्षपाती थे, इससे इन्होंने उनका विरोध किया। राजा शिवप्रसाद को सितारेहिंद खिताब मिलने पर हिंदी के समाचारपत्रों ने एकमत होकर इन्हें भारतेंदु की उपाधि दी जो सबको पसंद हुई। ]

### नारद की वीणा

पृ० ४३-४४—पिंग—कुछ पीलापन लिए हुए, मटमैले रंग की। बनी—शोभित है। आरोहन अवरोहन—संगीत में स्वरों का चढ़ाव-उतार।

अघट–जो घटे नहीं। खगोल–गोलाकार आकाश। कर-अमलक–हथेली पर का आँवला जो उलट-पुलट करके संपूर्ण देखा जा सकता है; भली भाँति जान लेने योग्य वस्तु। ब्रह्म–परम तत्त्व, परमात्मा। जीव–प्राणियों की आत्मा। निरगुन–निर्गुण; परमात्मा का शुद्ध निरुपाधि निराकार रूप जिस पर गुणों का आरोप नहीं हो सकता। सगुन–सगुण—परमात्मा का त्रिगुणात्मक व्यक्त साकार रूप। द्वैत–वह दार्शनिक मत जिसमें परमात्मा, जीवात्मा और प्रकृति की अलग अलग सत्ता मानी जाती है। अद्वैत–जिसमें इन तीनों की एकता और अभिन्नता मानी जाती है, जो भेद दिखाई देता है वह मायाकृत और केवल भ्रम माना जाता है। नित्य–अविनाशी। अनित्य–नाशवान्।

## श्रीधर पाठक

[पं० श्रीधर पाठक सारस्वत ब्राह्मण थे। संवत् १९१६ में इनका जन्म आगरा जिले के जोंधरी गाँव में हुआ था। पहले इन्होंने घर पर संस्कृत पढ़ी। इंट्रेंस तक इन्होंने स्कूली शिक्षा प्राप्त की। सं० १९३७ में इन्होंने सरकारी नौकरी कर ली। वहाँ इन्होंने बड़ी तत्परता दिखाई। अंत में ये युक्त-प्रांतीय सरकार के दफ्तर के सुपरिंटेंडेंट पद तक पहुँचे। सरकार में इनकी बड़ी प्रशंसा हुई। सरकारी नौकरी से इन्होंने पेंशन ले ली थी। इन्होंने खड़ी बोली और ब्रजभाषा दोनों में कविता की है। इनकी ब्रजभाषा की कविताएँ अधिक सरस और मधुर हैं। भाषा इनकी शुद्ध और सुमधुर है। परतु खड़ी बोली इतनी शुद्ध नहीं है। ये प्राकृतिक सौंदर्य्य के बड़े उपासक थे। 'देहरादून', 'शिमला' तथा 'काश्मीर-सुषमा' में इनका प्रकृति-प्रेम खूब झलकता है।

इन्होंने भारत की प्रशंसा में भी कविता की है जिसका संग्रह भारत-गीत नाम से प्रकाशित हुआ है। इनके अनुवाद इनकी स्वतंत्र रचनाओं से भी सुंदर हैं। इनके ऊजड़ ग्राम, श्रांत पथिक और एकांत-वासी योगी गोल्डस्मिथ के ग्रंथों के अनुवाद हैं। कालिदास के ऋतुसंहार का भी इन्होंने अनुवाद किया है जो बहुत मधुर है। संवत् १९८५ में इनकी मृत्यु हुई।]

## काश्मीर-सुषमा

पृ० ४५—छनिक—क्षण भर ठहरनेवाली। मुकुर—दर्पण। उसति—उच्छ्वसित होती है। गह्वर—गुफा।

पृ० ४६—स्रैननि-श्रेणियों में, पंक्तियों में। वितस्ता—झेलम नदी का एक नाम। वैष्णव "श्री"—वैष्णव तीन रेखाओं का ऊर्ध्वपुंड्र तिलक लगाते हैं, बीच की रेखा को श्री कहते हैं। अद्रि—पर्वत। नैसर्ग निधि—प्राकृतिक खजाना। निखिल—सब।

## अयोध्यासिंह उपाध्याय 'हरिऔध'

[पं० अयोध्यासिंह उपाध्याय अगस्त्य-गोत्री, शुक्ल यजुर्वेदी सनाढ्य ब्राह्मण हैं। इनका जन्म सं० १९२२ में आजमगढ़ जिले के कसबा निजामाबाद में हुआ। इन्होंने सं० १९३६ में वर्नाक्युलर मिडिल परीक्षा पास की और सं० १९४४ में नार्मल। घर पर इन्हें संस्कृत और फारसी की भी शिक्षा मिली थी। पहले ये अपने ही कसबे के तहसीली स्कूल में अध्यापक हुए। पीछे इन्होंने कानूनगोई पास की और कानूनगो बनाए गए। पेंशन लेते समय ये सदर कानूनगो थे। आजकल काशी-विश्वविद्यालय में हिंदी के अवैतनिक अध्यापक

हैं। कविता के क्षेत्र में उपाध्यायजी का स्थान बहुत ऊँचा है। आपका 'प्रियप्रवास' एक अत्यंत सुंदर महाकाव्य है जिसमें प्रेम की मधुर व्यंजना के साथ साथ समाज-सेवा का ऊँचा आदर्श दिखाया गया है। प्रियप्रवास में मधुर और कोमल संस्कृत पदावली का उपयोग किया गया है। उपाध्यायजी ने बोलचाल की भाषा में भी बड़ी चुटीली उक्तियाँ कही हैं। इन पिछली रचनाओं में इन्होंने मुहावरों और कहावतों का बड़ा फबता प्रयोग किया है। इन रचनाओं का 'चोखे चौपदे', 'चुभते चौपदे' और 'बोलचाल' इन तीन ग्रंथों में संग्रह किया गया है। इसी तरह उपाध्यायजी के गद्य-लेखों में भी दो शैलियाँ मिलती हैं।]

## ( १ ) वर्षा-वर्णन

पृ० ४८-४९—अंशु–किरण। वियत–आकाश। व्यूह–घेरा। रसा–पृथ्वी। उमड़ते पड़ते–उमड़े पड़ते थे होना चाहिए। कर सु-प्लावित–डुबाकर। हिल–हिलकर, इसका कर्त्ता 'पादप-पुंज के दल' है।

पृ० ५० —अनुराग–अनुराग का रंग लाल माना गया है। प्रतिपत्ति–कृपा, प्रसाद। राजि–पंक्ति। जीवन–पानी का नाम भी है।

पृ० ५१—भुज-पोत–बाहु-रूपी जहाज। प्रभंजन–आँधी। असितता–कालापन।

## ( २ ) भेद की बातें

पृ० ५१-५३—किसे–किसी को। ए–चिड़ियाँ। वे–बेलें। उलही–प्रसन्न, उल्लसित। गुन-भरे के–परमात्मा के। छिले–कुरेदकर दूर

करे। सतधंधी-अनेक धंधोंवाली। साँस की साँसत—साँस रोककर प्राणायाम करने का कष्ट। नाक दबाना—प्राणायाम करना।

पृ० ५४—आँवला हथेली का—जो उलट-पुलटकर अच्छी तरह देखा जा सकता है। संस्कृत मुहावरा, हस्तामलक।

## जगन्नाथदास 'रत्नाकर'

[ बाबू जगन्नाथदास का जन्म सं० १९२३ में, काशी में, हुआ। इनके पिता बाबू पुरुषोत्तमदास अग्रवाल थे। इनके पूर्वज मुगल बादशाहों के यहाँ प्रतिष्ठित पदों पर रहे थे। अतएव इनके घर में फारसी का बड़ा मान था। जगन्नाथदास ने भी बी० ए० में फारसी ली थी और फारसी ही लेकर एम० ए० करना चाहते थे पर किसी कारण से परीक्षा न दे सके। पहले-पहल ये फारसी में कविता किया करते थे। परंतु उस समय के हिंदी-प्रेम की लहर से, नागरीप्रचारिणी सभा जिसका प्रतीक है, ये नहीं बच सके और इन्होंने भी हिंदी में कविता रचना आरंभ कर दिया। इनकी कविता पुरानी पद्धति पर चलती हुई भी अत्यंत ओजपूर्ण होती थी। पढ़ने पर यही भान होता है कि पद्माकर और देव की कविता पढ़ रहे हैं। ये ब्रजभाषा के उच्च कोटि के कवि थे। इनके 'हरिश्चंद्र', 'गंगावतरण' और 'उद्धवशतक' काव्य बहुत प्रसिद्ध हैं। गंगावतरण पर इन्हें हिंदुस्तानी एकेडेमी से ५००) का पुरस्कार मिला था। ये अयोध्या-नरेश महाराज सर प्रतापनारायण सिंह के प्राइवेट सेक्रेटरी थे। उनकी मृत्यु पर उनकी महारानी साहिबा ने इन्हें अपना प्राइवेट सेक्रेटरी बनाया था। ये जीवन भर उसी पद पर रहे। जून सन् १९३२ में, हरद्वार में, इनका देहांत हो गया। ]

## भगीरथ की वर-प्राप्ति

पृ० ५५—गोकरन-धाम—एक शैव क्षेत्र जो मालावार में है। रावण आदि ने यहाँ तप किया था।

पृ० ५६—रह्यौ भूप कौ रूप...लेखा सौ—तप से राजा इतने क्षीण हो गए कि संदेह होने लगा कि वे हैं या नहीं हैं। भावना की तरह गुप्त से हो गए। रेखागणित में मानी हुई रेखा के समान वे थे भी और नहीं भी थे। पुरहूत—इंद्र। अखंडल—इंद्र। कहलाने—व्याकुल हुए। चारमुख—ब्रह्मा।

पृ० ५८—तारन-बिरद-उतंग—तारने की कीर्त्ति से उत्कृष्ट। जुड़ैहैं—ठंढा करेंगे। ब्रह्मद्रव—गंगा के रूप में द्रवीभूत परमात्मा।

पृ० ५९—आसुतोष—बहुत जल्दी संतुष्ट होनेवाले। छोहि—स्नेह करके। खर्ब—कम, नष्ट। दुर्दर—जिसको दलन करना कठिन हो। पारावार—समुद्र।

पृ० ६०—बच्छस्थल—वक्षःस्थल, छाती। प्रलंब—लंबी।

पृ० ६१—दुरद-दवन—सिंह। तांडव—शिवजी का उग्र नृत्य। प्रनतारति-हारी—प्रणत (भक्त) की आर्ति (दुःख) को हरनेवाले।

पृ० ६२—दंद-उम्मस—विरोधी विचारों का ताप।

## रामचंद्र शुक्ल

[ पंडित रामचंद्र शुक्ल का जन्म सं० १९४१ में बस्ती जिले के अगोना गाँव में हुआ। इन्होंने एफ० ए० तक कालेज में शिक्षा पाई। फिर मिर्जापुर के मिशन-स्कूल में मास्टर हो गए। सन् १९०८ में काशी-नागरीप्रचारिणी सभा में हिंदी-शब्दसागर का काम करने के लिये बुलाए गए। आठ-नौ वर्षों तक नागरीप्रचारिणी पत्रिका का संपादन

भी इन्होंने किया। आजकल ये काशी हिंदू-विश्वविद्यालय में हिंदी के अध्यापक हैं। उच्च कोटि के कवि, समालोचक और निबंधलेखक हैं। इनके निबंध गूढ़ विषयों पर होते हैं। वे या तो साहित्यिक आलोचना पर हैं या मनोविकारों पर। तुलसीदास, सूरदास और जायसी की बड़ी ही मार्मिक और विस्तृत आलोचनाएँ इन्होंने लिखी हैं, जिन्होंने हिंदी के समालोचना-क्षेत्र में नवीन युग उपस्थित कर दिया है। इनकी कविताएँ भावपूर्ण होती हैं। करुण-रस लिखने में ये सिद्धहस्त हैं। फुटकर कविताओं के अतिरिक्त इन्होंने बुद्धचरित नामक महाकाव्य लिखा है।]

## भगवान् बुद्ध और हंस

पृ० ६३-६६—वयस्–अवस्था। देवदत्त–बुद्ध का चचेरा भाई। बैठ्यो–घुस गया। सहराय–सुहलाकर। पाटल–एक पौधा। विधि कै–विद्ध होकर। तीर–पास। देवगण इ०–बौद्धों का एक विश्वास।

## जयशंकर 'प्रसाद'

[ बाबू जयशंकर 'प्रसाद' कान्यकुब्ज वैश्य हैं। इनका जन्म सं० १९४६ में, काशी में, हुआ। इन्होंने घर पर ही संस्कृत, फारसी, हिंदी और अँगरेजी की शिक्षा पाई है। इनकी अपनी विशिष्ट शैली है जो इनकी सब प्रकार की रचनाओं में समान रूप से विद्यमान है। भाषा में प्राचीन शब्दों का प्रयोग और ग्रंथों में प्राचीन दृश्यों का चित्रण इनकी विशेषता है। इनकी सर्वतोमुखी प्रतिभा ने साहित्य का कोई अङ्ग अछूता नहीं छोड़ा। इन्होंने अजातशत्रु, स्कंदगुप्त, जनमेजय का नागयज्ञ

आदि आधे दर्जन से अधिक नाटक लिखे हैं। कविताएँ भी इनकी बहुत हैं। अब तक इनकी कविताओं के छोटे मोटे पाँच संग्रह प्रकाशित हो चुके हैं। इनकी कहानियाँ भी बड़ी रसीली होती हैं। समाज के विकृत स्वरूप का चित्रण ये बड़ी ख़ूबी के साथ करते हैं, पर उसमें कुरुचि नहीं आने पाती। हाल में 'कंकाल' नाम का इनका एक उपन्यास निकला है जिसमें इनकी कहानियों के सब गुण विद्यमान हैं।]

## ( १ ) भारत-महिमा

पृ० ६८—हिमालय के आँगन—आर्यावर्त; यहीं गंगा तथा सिंधु के जल से प्रक्षालित भूमि में भारतीय सभ्यता का उदय हुआ था। यहीं से सभ्यता दूसरे देशों में गई।

सप्तस्वर—संगीत के सात स्वर सा-रे-ग-म-प-ध नि। सप्तसिंधु—वह प्रदेश जो आर्यों का आदिम निवास-स्थान था। साम-संगीत—सामवेद का गान। यह वैदिक काल था।

बचाकर बीज रूप से .....बड़े अभीत—प्रलय के समय केवल मनु अपनी नौका पर बच रहे थे। पुन: उन्हीं से मानव-सृष्टि हुई। वरुण-पथ—सागर।

दधीचि—इन्होंने वृत्रासुर को मारने के निमित्त वज्र बनाने के लिये इंद्र को अपनी हड्डी दी थी।

सिंधु सा विस्तृत...वह राह—वनवासी रामचंद्र ने समुद्र के समान गंभीर और विस्तीर्ण उत्साह से बंदरों के द्वारा समुद्र के ऊपर लंका जाने के लिये पुल बनवाया था। रामेश्वरम् और सिंहल के

बीच में कुछ टापू दिखाई देते हैं, वे इसी के भग्नावशेष बताए जाते हैं। शेषांश, कहते हैं, जल में डूब गया है।

धर्म्म का ले...कर दी बंद—विक्रम से पहले पाँचवीं शताब्दी में गौतम बुद्ध ने अपना अलग धर्म चलाया जो बौद्ध-धर्म कहाया। इसकी नींव करुणा और प्रेम पर रखी गई। बुद्ध ने हिंसा का घोर विरोध किया था।

विजय केवल...घर घर घूम—सम्राट् अशोक की ओर संकेत है जिसने बौद्ध-धर्म स्वीकार किया था और मनुष्य एवं पशु सब पर दया दिखलाई थी।

यवन को दिया...को भी सृष्टि—अशोक ने अंतियोक नामक यवन-राज तथा उसके सामंतों के राज्यों तक में मनुष्यों तथा पशुओं के चिकित्सालय खुलवाकर अपनी दया का परिचय दिया था। इसका उल्लेख उसके द्वितीय शिलाभिलेख में है। उसने चीन में उपदेशक भेजकर बौद्ध-धर्म का प्रसार किया था। स्वर्ण-भूमि—बर्मा। रत्न—सम्यग् दर्शन, सम्यग् ज्ञान, सम्यग् चारित्र्य।

पृ० ६६—कहीं से हम आए थे नहीं—इतिहासज्ञों का विश्वास है कि भारत में आर्य मध्य-एशिया से आए थे। कुछ लोग उन्हें दक्षिणी द्वीपसमूहों से आया हुआ बताते हैं। और कुछ कहीं से, कुछ कहीं से। पर कवि का मत है कि भारत ही से लोग और जगह गए हैं। विपन्न—विपत्ति में पड़े हुए।

## ( २ ) चित्रकूट

पृ० ७०—चंद्रातप—चँदोआ। सोम—चंद्रमा।

# मैथिलीशरण गुप्त

[ बाबू मैथिलीशरण गुप्त का जन्म बाबू रामचरण गुप्त के यहाँ सं० १६४३ में, चिरगाँव (झाँसी) में, हुआ। ये शुद्ध खड़ी बोली में कविता करते हैं। व्याकरण के नियमों का कहीं भी उल्लंघन नहीं करते। यह गुण पं० महावीरप्रसादजी द्विवेदी का शिष्यत्व प्रदर्शित करता है। इनकी कविताओं में उत्कट देशप्रेम भरा रहता है जो इस युग की विशेषता है। इसी लिये ये इस युग के प्रतिनिधि कवि कहे जाते हैं। बहुधा नवयुवक कवि गुप्तजी को ही आदर्श मानकर चलते हैं। 'भारत-भारती' इनकी सर्व-प्रिय रचना हुई है; पर उनका कवित्व उत्तरोत्तर प्रस्फुटित हो रहा है। झंकार, पंचवटी आदि कई ग्रंथ इनके बड़े सुंदर हुए हैं। इन्होंने तिलोत्तमा और चंद्रहास दो नाटक भी लिखे हैं। विरहिणी व्रजांगना, मेघनाद-वध, पलासी का युद्ध इन बँगला ग्रंथों का अनुवाद भी किया है। साकेत महाकाव्य भी अपूर्व है। इन्होंने अपने गाँव में साहित्य प्रेस खोला है। इनका सारा समय साहित्य-सेवा में व्यतीत होता है—यही इनका व्यवसाय है।]

## पर्णकुटी के द्वार पर लक्ष्मण

पृ० ७४—मोती—तारागण। सोना—शयन और सुवर्ण।

पृ० ७७—लहकते हैं—लेने लपकते हैं।

पृ० ७८—वैतालिक—भोर को जगानेवाले। केकी—मोर। तत्त्व-ज्ञान—परमात्मा के स्वरूप का परिचय।

पृ० ७६—आयोजनमय-बड़ी तैयारी का।

पृ० ८०—मनःप्रसाद—मन की प्रसन्नता। पुण्य-गृहता—पवित्र गार्हस्थ्य।

पृ० ८१—सब...क्षेम—प्रेम की खैरियत संयोग में ही है, वियोग में नहीं।

## रामनरेश त्रिपाठी

[ पं० रामनरेश त्रिपाठी का जन्म संवत् १९४६ में जौनपुर जिले के कोइरीपुर गाँव में हुआ। ये बहुत उत्साही सज्जन हैं। इन्होंने भारतवर्ष के दूर दूर प्रदेशों की यात्रा की है। इन्होंने प्राचीन और आधुनिक हिंदी-कवियों की कविता का एक अच्छा संग्रह दो भागों में तैयार किया जिसका नाम कविता-कौमुदी है। इस संग्रह में कवियों का संक्षिप्त परिचय भी दिया गया है। इसके अतिरिक्त बहुत से ग्राम-गीतों का भी इन्होंने अच्छा संग्रह किया है जो कविता-कौमुदी के पाँचवें व छठे भागों के रूप में प्रकाशित हुआ है। इनके मुख्य कविता-ग्रंथ मिलन, पथिक और स्वप्न नाम के खंड-काव्य हैं। इनकी कविता में राष्ट्रीय भाव भरे रहते हैं और वह सरल, सुबोध तथा जोशीली होती है। उसमें प्रकृति-वर्णन की बहार अच्छी रहती है। आजकल ये प्रयाग में रहते हैं और पुस्तक-प्रकाशन का कार्य करते हैं। वानर नामक एक बालकोपयोगी पत्र भी अपने संपादकत्व में निकालते हैं। ]

### पथिक को साधु का उपदेश

पृ० ८३—जीवन धारण कर—पानी लेकर।

पृ० ८४—जुड़ाये—शीतल हुए, सुखी हुए।

पृ० ८५—अवहेला-अवज्ञा ।

पृ० ८७—केतु—धूमकेतु ।

## गोपालशरण सिंह

[ ठाकुर गोपालशरण सिंह का जन्म संवत् १९४८ में हुआ । ये रीवाँ-राज्यांतर्गत नई गढ़ी के इलाकेदार हैं और बड़ी सहृदयता के साथ अपने इलाके का प्रबंध करते हैं । स्कूली शिक्षा इन्होंने मैट्रिक तक ही पाई है । इनकी विद्या अधिकतर स्वाध्याय का ही फल है । इन्हें संस्कृत का भी पर्याप्त ज्ञान है । बाल्यकाल से ही इन्हें कविता से प्रेम है । २० वर्ष की अवस्था से इन्होंने स्वयं कविता लिखना आरंभ किया । 'सरस्वती' में इनकी कविताएँ अधिकतर छपा करती हैं । इनकी स्फुट कविताओं का संग्रह अभी हाल में 'माधवी' नाम से प्रकाशित हुआ है । इनकी भाषा साफ-सुथरी होती है और कविता में प्रवाह अच्छा रहता है । खड़ी बोली में घनाक्षरी लिखने में इन्होंने अच्छी सफलता पाई है । ]

## सियारामशरण गुप्त

[ बाबू सियारामशरण मैथिलीशरणजी के छोटे भाई हैं । इनका जन्म सं० १९५२ में हुआ । मौर्यविजय, अनाथ, विवाद, आर्द्रा आदि इनके कई छोटे छोटे काव्य अब तक प्रकाशित हो चुके हैं । आधुनिक समय की पुकार को इनकी वाणी ने जनता के मुग्ध हृदय तक पहुँचाने में सरस और सफल प्रयत्न किया है । ]

## एक फूल की चाह

पृ० ६२, मृतवत्सा—जिन माताओं के बच्चे मर गए हों। दुर्दांत—जिसका दमन न किया जा सके।

पृ० ६४—स्वर्ण-घन—डूबते हुए सूर्य की सुनहली किरणों से रँगे हुए बादल।

पृ० ६६—अपूत—अपवित्र।

पृ० ६६—त्रुटि—दोष, कमी। उपकरण—सामग्री।

## सुमित्रानंदन पंत

[ पं० सुमित्रानंदन पंत का जन्म सं० १६५८ में अल्मोड़े में हुआ। इनके पिता पं० गंगादत्त बड़े धर्मनिष्ठ थे। पिता में जिस सहृदय-भावना ने धर्मनिष्ठा का चोला पहना था, पुत्र में वह कवित्व होकर आई। सुमित्रानंदनजी ने एफ० ए० तक शिक्षा प्राप्त की; पर अप्राकृतिक शिक्षा का बंधन उन्हें रुचा नहीं। कॉलेज छोड़कर प्रकृति देवी की अप्रतिबंध गोद को उन्होंने अपना शिक्षालय बनाया। प्रकृति देवी के ही इष्ट से उन्हें कवित्व-सिद्धि हुई। उनके 'उच्छ्वास' ने एक प्रतिभा-नक्षत्र की उदयदिशा का संकेत दिया। उनके 'पल्लव', 'वीणा' और 'ग्रंथि' में उसकी प्रखरता कुछ लोगों को असह्य हुई। आशा है 'मधु-वन' की छाया ऐसे लोगों को भी रुचेगी। सुमित्रानंदनजी ने कविता-क्षेत्र में एक नया पौधा रोपा है। उसकी काट-छाँट उन्होंने अपने ढंग की की है। उनकी कविता में भाषा-सौष्ठव है, प्रवाह है और है उत्पतन-शीलता। उन्होंने अँगरेजी साहित्य का भी परिशीलन किया है, इससे उनमें अँगरेजी भावों का आना स्वाभाविक है। परंतु अब वे धीरे

धीरे हिंदी के अनुरूप होकर आ रहे हैं। उनका गद्य भी वैसा ही अलंकृत होता है जैसा उनका पद्य।]

## बादल

पृ० १०६—जगत्प्राण—वायु जो जगत् का प्राण है। मेघदूत—महाकवि कालिदास का एक काव्य जिसमें एक विरही यक्ष अपनी प्रियतमा के पास मेघ को दूत बनाकर संदेश भेजता है। शिखी—मयूर। नृत्य—नृत्य के कारण। स्वाति—स्वाती नक्षत्र की वर्षा की बूँद यदि सीप में पड़ जाय तो मोती बन जाता है। कृषक इ०—कृषक-बाला को मेघ देखकर अत्यंत आनंद होता है। दिनकर—सूर्य्य। चल—चंचल। विपुल इ०—त्रिभुवन की विपुल कल्पना के समान हम।

पृ० १०७—अनंत—अनंत आकाश। मत्त मतंगज—मत्त हाथी बने हुए। सजग शशक—चौकन्ने खरगोश बने हुए। सीप के—सीप जैसे उज्ज्वल। समुद—सानद। कर—किरणें। उपल—ओले। रजत-कर—चाँदी जैसे उज्ज्वल हाथ। दमयंती...स्वर्ण-हंस—एक स्वर्णरंगी हंस ने दमयंती को नल का संदेश सुनाया था।

पृ० १०८—तमाल-तम इ०—अंधकार-रूपी तमाल-वृक्ष के पत्तों के समान। बाल-हंस—प्रातःकालीन सूर्य। स्वर्णपंख—प्रातःकालीन सूर्य्य की ललाई से रंजित अतः सोने के से रंगवाले होकर। अछोर—अंत-रहित। निशि-भोर—रात और प्रभात में। घोप भरे-शब्द करते हुए। विप्लव-भय-राज्यक्रांति से उत्पन्न भय जो शीघ्र चारों ओर प्रसरित हो जाता है।

पृ० १०६—काल-चक्र–जो सदा नीचे-ऊपर आता-जाता रहता है। जलधर—मेघ रूप में। जल-धार–जल की धारा के रूप में (बरसने लगते हैं)। हवा में महल बनाकर—(१) वायुमंडल में बादल अनेक महलों की सी आकृतियाँ बना लेते हैं, (२) बड़े बड़े मनोरथ बाँधते हुए। विभव-भूति ही से–वैभव संपत्ति के तुल्य।

## रस-चषक

(रसों का प्याला)

[ काव्य के आस्वाद को रस कहते हैं। रसों के आधार भाव हैं। जो भाव मन में बहुत काल तक रहकर उसे तन्मय कर दें वे ही रस हो जाते हैं। ऐसे भाव स्थायी भाव कहलाते हैं। अब तक प्रेम, हास, क्रोध, उत्साह, भय, घृणा, आश्चर्य्य, शोक और शांति ये नौ स्थायी भाव माने गए हैं। जो भाव मन में केवल अल्प काल तक संचरण कर चले जाते हैं वे संचारी भाव कहलाते हैं। ये प्रवृत्ति के अनुसार भिन्न भिन्न स्थायी भावों को रस की उच्च भूमि तक पहुँचाने में सहायक होते हैं। संचारी और स्थायी भावों के अतिरिक्त रस की निष्पत्ति के लिये विभाव और अनुभावों की आवश्यकता होती है। रसों को उदित और उद्दीप्त करनेवाली सामग्री विभाव कहलाती है। इसके तीन अंग हैं—आश्रय, आलंबन और परिस्थिति। विषयी आश्रय, विषय आलंबन और अनुकूल देश-काल परिस्थिति है। जैसे—सीता-विषयक प्रेम यदि राम में है तो राम उसके आश्रय, सीता आलंबन और जनकपुर का उपवन परिस्थिति समझना चाहिए। परिस्थिति को केवल उद्दीपन भी कहते हैं। अनुभाव आंतरिक मनोभाव का

बाहरी शारीरिक लक्षण है। मुखमंडल की मुद्रा आदि भीतर के भावों को प्रकट करते हैं। आश्रय के हृदय में आलंबन को विशेष परिस्थिति में देखकर जो विशेष प्रकार का बहुत देर तक उसे मग्न कर देनेवाला उसकी आकृति से लक्ष्यमाण भाव उदय होता है उसकी अनुभूति का पाठक या श्रोता के हृदय में, रस के रूप में, आविर्भाव होता है। प्रेम से शृंगार और वात्सल्य, हास से हास्य, क्रोध से रौद्र, उत्साह से वीर, भय से भयानक, घृणा से वीभत्स, शोक से करुण, आश्चर्य्य से अद्भुत और शांति अथवा निर्वेद से शांतरस का उदय होता है।

इस प्याले में छंद १, २ शृंगाररस ( दांपत्य प्रेम ) के हैं, ३ वात्सल्यरस ( संतान के प्रेम ) का है, ४ हास्य का, ५ रौद्र का, ६-८ वीररस के ( ८ वें छंद में दानवीर का वर्णन है ), ६ वीभत्स का, १० भयानक का, ११ अद्भुत का, १२ करुण का और अंतिम दो शांतरस के हैं। ]

१—कवि मंडन—ये जैतपुर, बुँदेलखंड के निवासी थे। सं० १७१६ में राजा मंगदसिंह के दरबार में विद्यमान थे। इनके ग्रंथ हैं—रसरत्नावली, रसविलास, जनक-पचीसी, जानकीजू को ब्याह, नैनपचासा। कुछ बिखरे हुए फुटकर कवित्त भी हैं।

२—घनानंद—इनका जन्म १७४६ में हुआ और १७६६ की नादिरशाही में ये मारे गए। ये जाति के कायस्थ और दिल्ली के बादशाह मुहम्मदशाह के मीर मुंशी थे। इनकी कविता अत्यंत रसवती है। ये विरक्त होकर निंबार्कमतावलंबी वैष्णव हो गए थे। ग्रंथ—सुजानसागर, विरहलीला, कोकसार, रसकेलिवल्ली और कृपाकांड।

परजन्य—दूसरे के लिये जनमा (बादल)। जीवनदायक—(१) जल देनेवाले, (२) जीवन देनेवाले। विसासी—विश्वासघात करनेवाले।

६—लूम—पूँछ।

७—भूषण—इनका जन्म स० १६७० में और मृत्यु १७७२ में हुई। ये शिवाजी के राज-कवि थे। इन्होंने वीररस की बड़ी ओजस्विनी कविता लिखी है। इनके ग्रंथ शिवराज-भूषण, शिवाबावनी, छत्रसाल-दशक हैं।

जंभ—जंभासुर, जिसे इंद्र ने मारा था। बितुंड—हाथी।

८—हलके—झुंड। गज गज बकस—अनेक हाथियों के दाता।

९—ओझरी—पेट, आमाशय। झुड्डंग—झोंटेवाला। खोरि कै—नहाकर।

१२—आलम—ये जाति के ब्राह्मण थे पर मुसलमान हो गए थे। इनका समय १७१२ से १७६० तक माना जाता है। ये और इनकी स्त्री शेख दोनों अच्छे कवि थे। इनकी कविता बड़ी भावपूर्ण और हृदय-स्पर्शिणी है। इनकी पुस्तकें आलम-केलि और माधवानल-कामकंदला की कथा हैं।

१३—रसखान ( सं० १६२०—१६८० )—ये जाति के तो पठान सरदार थे, पर थे वास्तव में उच्च कोटि के भगवद्भक्त वैष्णव। इनकी कविता प्रेमपूर्ण और रसीली है। इनके ग्रंथ प्रेम-वाटिका और सुजान-रसखान हैं।

कलधौत—सुवर्ण।

---